श्री

अम्बादास चवरे दिगम्बर जैन ग्रंथमाला
( कारंजा जैन सीरीज )
ग्रंथ - ४

मुनि-कनकामर-विरचित

# करकंड चरिउ

( An Apabhramśa work containing the life of Karakaṇḍu, a king and saint of yore, who is recognised as a Pratyeka-buddha by the Jainas as well as the Bauddhas. It is also important for its historical information which is fully discussed in the introduction with a dozen photo illustrations. )

भूमिका, अनुवाद, शब्दकोश, टिप्पणी, परिशिष्टों व बारह चित्रों सहित,

संपादक
हीरालाल जैन एम्. ए., एल् एल्. बी.,
संस्कृताध्यापक, किंग एडवर्ड कॉलेज, अमरावती.

प्रकाशक
गोपाल अम्बादास चवरे,
कारंजा जैन पब्लीकेशन सोसायटी, कारंजा ( बरार ).

वीर संवत् २४५९ ] १९३४ [ विक्रम संवत् १९९१

मूल्य ६)

To

MY ESTEEMED GURU

**Dr. Prasanna Kumar Acharya**

M A., ( Calcutta ) Ph. D., ( Leyden ) D. Litt., ( London ).

*Head of*

THE ORIENTAL DEPARTMENTS, ALLAHABAD UNIVERSITY,

at whose feet I received my first lessons in the methods of critical study and research, I dedicate this volume, as an humble token of gratitude and respect.

H. L. Jain.



श्री

अम्बादास चवरे दिगम्बर जैन ग्रन्थमाला-४





मुनि-कनकामर-विरचित

# करकंड चरिउ

भूमिका, शब्दकोश, अनुक्रमणिकाओं, टिप्पणों व परिशिष्टों सहित


संपादक

हीरालाल जैन, एम्. ए., एल् एल्. बी.,
संस्कृताध्यापक, किंग एडवर्ड कालेज अमरावती,
भूतपूर्व रिसर्च स्कालर, अलाहाबाद यूनीवर्सिटी.


---


प्रकाशक

गोपाल अम्बादास चवरे,
संस्थापक, कारंजा जैन पब्लीकेशन सोसायटी,
कारंजा (बरार)

वीर निर्वाण संवत् २४५९ ] १९३४ [ विक्रम संवत् १९९१.

THE

AMBĀDĀS CHAWARE

DIGAMBARA JAINA GRANTHAMĀLĀ.

OR

# KARANJA JAINA SERIES

Edited,

With the cooperation of various scholars,

By

**Hiralal Jain,** M. A., LL. B.,
KING EDWARD COLLEGE, AMRAOTI.

---

**Volume IV**

---

Published by

GOPAL AMBADAS CHAWARE

FOR

*Karanja Jaina Publication Society, Karanja,*
*Berar ( India ).*

# Karakanda Cariu

OF

MUNI KANAKAMARA

An Apabhrams'a work on the life of Karakandu recognised as a saint or Pratyeka-buddha by the Jainas as well as the Bauddhas.

Critically edited
with
Introduction, Translation, Glossary, Indices, Notes and Appendices,

by

**Hiralal Jain**, M. A., LL. B.,
Central Provinces Educational Service,
*King Edward College, Amraoti.*
Sometime Research Scholar, Allahabad University.

1934.

प्रकाशक,
गोपाल अम्बादास चवरे,
मर्चेंट एण्ड बेंकर, कारंजा ( बरार )

अन्योपदेशविरहेऽपि सुसंयमस्य
चारित्रकोटिविधयः स्वयमुद्भवन्ति ।
प्रत्येकबुद्धमतयः खलु ते प्रशस्या-
स्तेषां मनाक् स्मरणतो मम पापनाशः ॥

जयसेनकृत प्रतिष्ठापाठ, ६७२

मुद्रक,
टी. एम्. पाटिल,
मैनेजर, सरस्वती पॉवर प्रेस,
अमरावती ( बरार )

# CONTENTS.

1 ग्रंथपरिचय १-१८

१ ग्रन्थकार ... ... ... ... १
२ ग्रन्थ का विषय ... ... ... ४
३ अवान्तर कथाएँ ... ... ... ८
४ कथा के नायक ... ... ... १३
५ तेरापुर और वहां के लयन ... ... १५
६ पहली गुफा किसने बनवाई ? ... ... १७

2 Introduction 19-50

1 Critical Apparatus ... ... ... 19
2 Summary of the work ... ... ... 22
3 The intervening stories and their sources. ... 29
4 Popularity of the hero. ... ... ... 30
5 Authorship, time and place of composition. ... 34
6 Terapur and its cave-temples. ... ... 41
7 Who excavated the first cave ? ... ... 46
8 Metre ... ... ... ... 49
9 Acknowledgements ... ... ... 50
10 Addenda et corrigenda ... ... 51

3 Apabhrams'a text of Karakandacariu in 10 chapters with head-lines to each kadavaka in English and variant readings in the foot notes. ... 1-107

4 English translation... ... ... ... 109-191

5 Glossary ... ... ... ... ... 193-236

6 Index of personal names with notes ... ... 237-243

7 Index of geographical names with notes ... 245-256

8 Notes critical and explanatory ... ... 256-268

9 Appendices ... ... ... ... 269-284

A The story in Pāli of Karaṇḍū Rājā with English translation ... ... ... ... 271-274
B The story in Prakrit of Karakaṇḍū Rāyā with English translation ... ... ... 275-284

# List of Illustrations.




| | | |
|---|---|---|
| 1 | A General view of the Terapur Hill. ... ... ... ... ... | Frontispiece |
| 2 | Cave No. 1 at Terapur. ... | Facing page ( 16 ) intro. |
| 3 | A view of the principal cave at Terapur. ... ... ... ... | „ ( 44 ) „ |
| 4 | The hall of the principal cave. ... | „ 8 text. |
| 5 | The chief image in the principal cave. ... ... ... ... | „ 40 „ |
| 6 | Another seated image in the principal cave. ... ... ... | „ 40 „ |
| 7 | A standing image of Parsvanatha in the principal cave. ... ... | „ 40 „ |
| 8 | A portion of the frieze on the walls of the principal cave. ... | „ 64 „ |
| 9 | Design of pillars in the principal cave. ... ... ... ... | „ 64 „ |
| 10 | Cave No. 3 at Terapur. ... ... | „ 141 „ |
| 11 | Plan of the hall and design of the pillars in cave No. 3 at Terapur. ... ... ... ... | „ 168 „ |
| 12 | Cave No. 4 at Terapur. ... ... | „ 168 „ |






१. तेरापुर की उस पहाड़ी का दृश्य जिसमें चार जैन गुफायें हैं.

A general view of the hill containing the caves at Terāpura ( Dhārāśiva ).

( Page 42, intro. )

# ग्रंथ परिचय

'करकंडचरिउ' के दर्शन मुझे प्रथम वार सन् १९२४ में कारंजा के सेन गण भंडार में हुए थे। तदनुसार ग्रंथ का कुछ परिचय सन् १९२६ में मध्यप्रांतीय सरकार द्वारा प्रकाशित संस्कृत-प्राकृत हस्तलिखित ग्रंथों की सूची में दिया गया था। खोज करने पर इसी ग्रंथ की पांच और भी प्रतियां मुझे देखने को मिलीं। इन सब प्रतियों का सूक्ष्म अवलोकन कर प्रस्तुत संस्करण तैयार किया गया है।

## ग्रन्थकार

इस ग्रंथ के कर्ता मुनि कनकामर हैं। उन्होंने अपना नाम ग्रन्थ की प्रत्येक सन्धि के अन्त में अंकित कर दिया है। प्रारम्भ में उन्होने अपने गुरु का पंडित मंगलदेव नाम बतलाया है और अन्तिम प्रशस्ति में उन्हे ही बुध मंगलदेव कहा है। विशेष हाल तो इन मंगलदेव का ज्ञात नहीं हो सका। किन्तु सम्भवतः ये वेही बुध मंगल हैं जिनका बनाया हुआ धर्मरत्नाकार नामक ग्रन्थ मिलता है। इस ग्रंथ की एक प्रति कारंजा के बलात्कार गण मंदिर में है।

अन्तिम प्रशस्ति में कर्ता ने अपना कुछ और भी परिचय देने की कृपा की है। उन्होंने कहा है कि वे ब्राह्मण वंश के चन्द्र ऋषि गोत्र में उत्पन्न हुए थे और वैराग्य लेकर वे दिगम्बर मुनि होगये। तब से उनका नाम कनकामर मुनि प्रसिद्ध हुआ। वे भ्रमण करते हुए 'आसाइय' नगरी में पहुंचे और वहीं रहकर उन्होंने प्रस्तुत ग्रंथ की रचना की। इस रचना को उन्होंने जिन सज्जन के अनुराग से प्रकाशित किया वे एक बड़े योग्य, व्यवहार-कुशल, धर्मात्मा पुरुष थे। वे विजयपाल नरेश के स्नेहभाजन तथा उनके मुख-दर्पणवत् थे, उन्होने भूवाल नरेश का मन मोह लिया था, तथा वे कर्ण नरेन्द्र के चित्त का मनोरंजन किया करते थे। उनके तीन पुत्र थे, आहुल, रल्हो और राहुल। ये तीनो कनकामरजी के चरणों में अनुरक्त थे।

अपने भक्त श्रावक का इतना परिचय देने परभी, खेद है, कर्ता ने उनका नाम नहीं बतलाया और न अपने ग्रंथ के निर्माण का समय ही अंकित किया। इस ग्रंथ की प्राप्त हस्तलिखित प्रतियों में से दो में उनके लिखने का समय दिया गया है, एक संवत् १५५८ अर्थात् सन् १५०२ की लिखी हुई है और दुसरी संवत् १५९७ अर्थात् पहली से ३९. वर्ष पश्चात्। इससे यह निश्चय है कि ग्रंथ १५०२ से पूर्व बन चुका था। ग्रंथकार ने अपने ग्रंथ में

सिद्धसेन, समन्तभद्र, अकलंक, जयदेव, स्वयंभू और पुष्पदन्त का उल्लेख किया है। इनमें से समय की अपेक्षा सबसे अन्तिम पुष्पदन्त ही ज्ञात होते हैं। इन्होंने अपना महापुराण सन् ९६५ ई. में समाप्त किया था। अतः इतना तो निश्चय हो गया कि ग्रंथ सन् ९६५ के पश्चात् और १५०२ से पूर्व बना है। जिस 'आसाइय' नगरी में रहकर कवि ने ग्रंथ-रचना की उसका भी निश्चय नहीं होता कि वह कहां थी तथा जिन राजाओं का उन्होंने उल्लेख किया है उनका भी कुछ निश्चित इतिहास ज्ञात नहीं है। कारंजा की प्रति में 'आसाइय' नगरी पर 'आसापुरी' ऐसा टिप्पण है। इससे जान पड़ता है कि उस नगरी को आसापुरी भी कहते थे। खोज करने पर इस नाम के अनेक स्थानों का पता लगा। एक तो 'आसाई' नाम का इतिहास-प्रसिद्ध वह स्थान है जहां सन् १८०३ में मराठों और अंग्रेजों का युद्ध हुआ था। यह हैदराबाद राज्य के औरंगाबाद जिले के अन्तर्गत है। यह अब एक छोटासा ग्राम है। उसका पूर्व इतिहास कुछ विदित नहीं है। दूसरा खानदेश में आसीरगढ नाम का किला है जिसका यह नाम वहां स्थापित आसादेवी परसे पड़ा। कहा जाता है कि इस किले को मौखरी वंश (लगभग सन् ६००) के एक नरेश ने अपनी पुत्रप्राप्ति की आशा पूर्ण होने के उपलक्ष्य में बनवाया था। किले के पास का एक छोटासा ग्राम अब भी 'आसी' कहलाता है। एक तीसरा आसी नाम का स्थान राजपुताने के बून्दी राज्य में है। यह भी एक किला है। पंजाब के कांगड़ा जिले के अन्तगत कीरग्राम से बारह मील दूरी पर एक पहाड़ी है जिसकी चोटी पर आसापुरी देवी की स्थापना है और जिसके कारण वह स्थान आसा पुरी कहलाता है। इस मंदिर को एक राजा चंद्रभान के पुत्र विजयराम ने बनवाया था। पाठक नाम पर से विजयराम को इस ग्रंथ के विजयपाल ठहराने का इरादा न करें क्योंकि ये विजयराम सत्रहवीं शताब्दि में हुए हैं और प्रस्तुत ग्रंथ जैसा ऊपर बतला आये हैं, इससे पूर्वही बन चुका था। इत्यादि। किन्तु इन नाम मात्र की समानताओं से हमें हमारे ग्रंथ की रचना के स्थान का निर्णय करने में विशेष सहायता नहीं मिलती, जब तक किसी स्थान के साथ उपर्युक्त राजाओं का भी कुछ इतिहास न पाया जावे। यदि नाम मात्र पर से स्थान का निर्णय करने को जी चाहे तो अंग्रेज-मराठा युद्ध वाली 'आसाई' अधिक उपयुक्त जँचती है। एक तो ग्रंथ में निर्दिष्ट 'आसाइय' से इसमें विशेष शब्द-साम्य है और दूसरे वह आगे चलकर बतलाई हुई करकंडु की गुफाओं के, और स्थानों की अपेक्षा, अधिक समीप है। यह सम्भव है कि मुनि कनकामर इन गुफाओं का दर्शन करके ही वहां आये हों और उसी प्रभाव में उन्होंने इस करकंडु-चरित की रचना की हो। सम्भव है विजयपाल और उनके पुत्र यहीं राष्ट्रकूट नरेश कृष्ण के आधीन राज्य करते हों। कृष्ण पुष्पदन्त के समय में थे। पुष्पदन्त ने उनका उल्लेख 'कण्ह' नाम से किया है। उसका अपभ्रंश रूप कण्ण भी हो सकता है।

जैसा ऊपर कहा जा चुका है, ग्रंथ में उल्लिखित राजाओं का कुछ इतिहास निश्चित ज्ञात नहीं है। तीनों नाम ऐसे हैं जो राजपुताने के तथा अन्य स्थानों के प्राचीन राजाओं की

वंशावलियों में बहुत पाये जाते हैं। किन्तु ग्रंथ कार के उल्लेख से ऐसा ज्ञात होता है कि उनके उत्साहवर्धक सज्जन के जीवनकाल में ही वे तीनों राजा हो चुके थे और उनके साथ इनका सम्बंध भी खासा रह चुका था। अतः उक्त नामों के ऐसे तीन राजा ढूंढना चाहिये जिनका एकही काल में या एक ही जीवन में एक पुरुष से सम्बंध होना सम्भव हो सके। वर्तमान ज्ञात इतिहास में तो मुझे, बहुत खोज करने पर भी, ऐसा सामञ्जस्य नहीं मिल सका, पर मुझे कुछ ऐसे शिलालेखों का पता चला है जिनमें कुछ आशाजनक वार्ता मिलती है। ये तीनों लेख बुन्देलखंड प्रान्त के भीतर या आसपास पाये गये हैं। इनमें का एक लेख अपभ्रंश भाषा में है और नीचे उसका संस्कृत अनुवाद भी दिया गया है। उसमें प्रसंगोपयोगी यह बात दी हुई है कि विश्वामित्र गोत्र के क्षत्रिय वंश में विजयपाल नाम के एक राजा हुये जिनके पुत्र भुवनपाल थे। उन्होंने कलचुरी, गुर्जर और दक्षिण को जीत डाला था। यह लेख दमोह जिले की हटा तहसील में मिला था और अब नागपुर के अजायबघर में सुरक्षित है। दूसरा लेख बांदा जिले के अन्तर्गत चन्देलों की पुरानी राजधानी कालिंजर में मिला है। उसमें विजयपाल के पुत्र भूमिपाल का तथा दक्षिण दिशा और कर्ण राजा को जीतने का उल्लेख है। तीसरा लेख जबलपुर जिले के अन्तर्गत तीवर में मिला है। उसमें भूमिपाल के उत्पन्न होने का उल्लेख स्पष्ट है तथा किसी सम्बंध में त्रिपुरी और सिंहपुरी का भी उल्लेख है। इन लेखों में के दो अन्तिम लेख बहुत ही टूटे फूटे हैं, इससे उनके पूर्वापर सम्बंध का कुछ ज्ञान नहीं होता, तथा प्रथम लेख पूरा मिलने पर भी अभीतक स्पष्टतः नहीं पढ़ा जा सका है। जो कुछ पढ़ा गया है उस में अपभ्रंश और संस्कृत की वार्ता में कुछ परस्पर विरोध सा पाया जाता है। तथापि उक्त नामों के सम्बंध में कोई मतभेद नहीं है। लेखों में कोई सन् सम्वत् भी नहीं पाया गया, किन्तु लिखावट पर से वे ११ हवीं या १२ हवीं शताब्दि के अनुमान किये जाते हैं। मेरा तो ख्याल है कि सम्भवतः उक्त लेखों के विजयपाल और उनके पुत्र भुवनपाल या भूमिपाल, तथा हमारे ग्रंथ के विजयपाल ( अपभ्रंश विजवाल ) और भूपाल एक ही हैं। रही कर्ण ( अपभ्रंश कण्ण ) नरेन्द्र की बात। सो ये कर्ण वे ही हो सकते हैं जिनका उल्लेख ऊपर के दूसरे शिलालेख में आया है। यदि ज्ञात इतिहास में इन राजाओं को समाविष्ट करने का प्रयत्न किया जाय तो कालिंजर के चंदेल वंश में सम्भवतः हो सकता है। इस वंश में विक्रम संवत् १०९७ के लगभग एक विजयपाल नामक राजा हुआ है। यह प्रतापी कलचुरी नरेश कर्णदेव का समकालीन था। इसके दो पुत्र हुए, देववर्मा और कीर्तिवर्मा। कीर्तिवर्मा ने कर्णदेव को परास्त कर दिया था, ऐसा उसी विजय की स्मृति में लिखे गये प्रबोधचन्द्रोदय नामक संस्कृत नाटक तथा उस काल के कुछ शिलालेखों से ज्ञात होता है। सम्भव है ये कीर्तिवर्मा तथा उपर्युल्लिखित भुवनपाल, भूमिपाल व भूपाल एक ही हों। उस अवस्था में जिस कर्ण की पराजय का उल्लेख दूसरे शिलालेख में पाया जाता है वह कलचुरि कर्णदेव ही ठहरेगा। सम्भव है हमारे ग्रंथकर्ता के भक्त सज्जन इन्हीं राजाओं के मंत्री रहे हों। इन सब राजाओं के राजत्वकाल

पर दृष्टि डालने से इस ग्रंथ के बनने का समय सन् १०६५ ईस्वी के लगभग अनुमान किया जा सकता है। अभी उक्त शिलालेखों की ओर भी पूरी पूरी जांच होने की, तथा उनमें निर्दिष्ट बातों का पूरा पूरा सामञ्जस्य बैठाने की आवश्यकता है। किन्तु अन्य प्रमाणों के अभाव में हम ग्रंथकर्ता को इन्हीं राजाओं के समकालीन मान लें तो हानि नहीं। इस सामञ्जस्य के अनुसार काव्य की रचना के स्थान 'आसाइय' नगरी की खोज बुन्देलखण्ड प्रान्त के भीतर की जाने की आवश्यकता है।

## ग्रन्थ का विषय

इस ग्रंथ में करकण्डु (अपभ्रंश-करकण्ड) महाराज का चरित्र दश संधियों में वर्णन किया गया है। संक्षेप में यह कथा इस प्रकार है। अंगदेश की चम्पापुरी में धाडीवाहन राजा राज्य करते थे। एकबार वे कुसुमपुर को गये और वहां पद्मावती नाम की एक युवती को देखकर उसपर मोहित होगये। युवती का संरक्षक एक माली था जिससे बातचीत करने आदि से पता लगा कि वह युवती यथार्थ में कौशाम्बी के राजा वसुपाल की पुत्री थी। जन्म-समय के अपशकुन के कारण पिता ने उसे जमना नदी में बहा दिया था। राजपुत्री जानकर धाडीवाहन ने उसका पाणिग्रहण कर लिया और उसे चम्पापुरी ले आये। कुछ काल पश्चात् वह गर्भवती हुई और उसे यह दोहला उत्पन्न हुआ कि मन्द मन्द बरसात में, मैं नररूप धारणकरके, अपने पति के साथ, एक हाथी पर सवार होकर, नगर का परि भ्रमण करूं। ऐसा ही प्रबन्ध किया गया। किन्तु दुष्ट हाथी राजारानी को लेकर जंगल की ओर भाग निकला। रानी ने समझा बुझा कर राजा को एक वृक्ष की डाली पकड कर अपने प्राण बचाने पर राज़ी कर लिया और आप उस हाथी पर सवार रहकर जंगल में पहुंचीं। वह हाथी एक जलाशय में घुसा। उसी समय रानी ने कूद कर वन में प्रवेश किया। उनके प्रवेश से वह सूखा हुआ वन हरा भरा होगया। इस खबर को सुन कर वनमाली वहां आया और रानी को बहिन मान कर अपने घर लिवा ले गया। कुछ दिनों के बाद ही मालिन को पद्मावती के रूप पर ईर्ष्या उत्पन्न हो गई और किसी बहाने से उसने उसे अपने घर से निकाल दिया। निराश होकर रानी स्मशान भूमि में आई और वहीं उन्हे एक पुत्र उत्पन्न हुआ जिसे एक मातंग [ चाण्डाल ] उठा कर ले चला। रानी के विरोध करने पर उसने कहा कि वह यथार्थ में एक विद्याधर था। एक मुनि की शाप से मातंग होगया। उस शाप का प्रतीकार मुनि ने इस प्रकार से किया था कि जब करकण्डु का दन्तिपुर के श्मशान में जन्म हो तब उसे बालक को ले जाकर उसका लालन पालन करना चाहिये। बडा होने पर जब उसे उस नगर का राज्य मिल जावेगा तब वह मातंग पुनः विद्याधर होजावेगा। उसके इस प्रकार कहने पर तथा बालक का यथोचित रूप से लालन पालन करने की प्रतिज्ञा करने पर रानी ने अपना पुत्र उसे सौंप दिया। उस मातंग ने बालक को अच्छी तरह रक्खा और स्वयं खूब पढाया लिखाया। उस के हाथ में कण्डू ( सूखी खुजली ) होने से उसका नाम

करकंडु पड़ गया। जब वह युवावस्था को प्राप्त हुआ तब एक दिन दन्तीपुर के राजा का परलोकवास हो गया। उसके कोई पुत्र नहीं था इससे राजमंत्रियों ने यह व्यवस्था की कि एक हाथी को एक भरा घड़ा दिया जावे, और उससे वह जिस व्यक्ति का अभिषेक कर दे वही राजा बना लिया जाय। इस विधान में करकंडु का भाग्य चमक उठा। किन्तु उसे मातंग-पुत्र जानकर मंत्री और नगर-निवासी अपना राजा स्वीकार करने में हिचकिचाये। इसी समय उस मातंग को अपनी विद्याधर-ऋद्धि प्राप्त होगई और उसने सबका समाधान करके करकंडु को राजा बनवा दिया। कुछ समय पश्चात् ही उनका विवाह गिरिनगर की राजकुमारी मदनावली से होगया।

एक बार उनके दरबार में चम्पा के राजा का दूत आया जिसने उनसे चम्पा नरेश का आधिपत्य स्वीकार करने की प्रेरणा की। इससे करकण्डु को भारी क्रोध उत्पन्न हुआ। उन्होंने तत्काल ही चम्पा पर चढाई कर दी। घोर युद्ध हुआ, अन्त में पद्मावती ने रणभूमि में उपस्थित होकर पितापुत्र का सम्मेलन करा दिया। धाडीवाहन पुत्ररत्न को पाकर बहुत हर्षित हुए। उन्होंने चम्पा का राजपाट भी उन्हें सौंप, वैराग्य धारण कर लिया।

अपने विस्तीर्ण राज्य को पूरा जमाकर करकंडु ने एक बार मंत्री से पूछा 'हे मंत्री! क्या कोई ऐसा राजा है जो अभी भी मुझे मस्तक न नमाता हो? मंत्री ने उत्तर दिया, महाराज! और तो सब राजे आपकी अधीनता स्वीकार करते हैं परंतु द्रविड देश के चोल, चेर और पाण्ड्य नरेश आपको नहीं मानते। राजा ने उनके पास दूत भेजा जिसको उन्होंने यह कह कर विमुख कर दिया कि हम जिन भगवान् को छोड़ और किसी को भी सिर नहीं झुका सकते। यह उत्तर पाकर करकंडु ने यह प्रण किया कि यदि मैं इन राजाओं के मस्तक-पर अपना पैर न रखूं तो सब राजपाट का त्याग करदूं। उन्होंने तुरंत ही उनपर चढाई कर दी। मार्ग में वे तेरापुर नगर में पहुंचे। वहां के राजा 'शिव' ने आकर उनसे भेंट की और बताया कि वहां से पास ही एक पहाड़ी के चढाव पर एक गुफा है, तथा उसी पहाड़ी के ऊपर एक बड़ी भारी वामी है जिसकी पूजा प्रतिदिन एक हाथी किया करता है। यह सुनकर करकंडु शिवराजा के साथ उस पहाड़ी पर गये। उन्होंने गुफा में श्री पार्श्वनाथ भगवान् का दर्शन किया और ऊपर चढकर उस वामी को भी देखा। उनके समक्ष ही हाथी ने आकर और पासही के एक तालाब से कमल तोड़कर उस वामी की पूजा की। करकंडु ने यह जानकर कि अवश्य वहां कोई देवमूर्ति होगी, उस वामी को खुदवाया। उनका अनुमान यथार्थ निकला। वहां पार्श्वनाथ भगवान् की मूर्ति निकली जिसे वे बड़ी भक्ति से उसी गुफा में ले आये।

इस बार करकंडु ने पुरानी प्रतिमा का अच्छी तरह अवलोकन किया। सिंहासन पर उन्हें एक गांठ सी दिखी जो शोभा को विगाड़ रही थी। एक पुराने शिल्पकार से पूछने पर उसने कहा कि जब वह गुफा बनाई गई थी तब वहां एक जलवाहिनी निकल पड़ी थी।

उसे रोकने के लिये ही वह गांठ दी गई है। यह सुनकर करकंडु को उस जलवाहिनी के दर्शन करने का कौतुक उत्पन्न हुआ और उस शिल्पकार के बहुत रोकने पर भी उन्होंने उस गांठ को तुड़वा डाला। गांठ के टूटते ही वहां एक भयंकर जलप्रवाह निकल पड़ा जिसे रोकना असम्भव हो गया। सारी गुफा जल से भर गई। यह देखकर करकंडु को अपने किये पर पश्चात्ताप होने लगा। निदान एक विद्याधर ने आकर उनका सम्बोधन किया, उस प्रवाह को रोकने का वचन दिया तथा उस गुफा के बनने का इतिहास भी कह सुनाया।

विद्याधर ने कहा कि एक समय दक्षिण विजयार्ध के रथनूपुर नगर में नील और महानील नाम के दो विद्याधर भाई राज्य करते थे,किन्तु शत्रु से परास्त होकर वे वहां से भाग निकले और तेरापुर में आकर रहे। धीरे धीरे उन्होंने वहां राज्य स्थापित कर लिया। एक मुनि के उपदेश से उन्होंने जैनधर्म ग्रहण कर लिया और वह गुफा मंदिर बनवाया। इसी समय दूसरे दो विद्याधर भ्राता लंका की तरफ यात्रा को जा रहे थे। मलयदेश के पूदी पर्वत पर उन्होंने एक रावण के वंशज द्वारा बनवाये हुए जिनमंदिर में एक सुन्दर जिनमूर्ति देखी। उन्होंने विचार किया कि ऐसी ही मूर्ति हम अपने यहां बनवावेंगे, इस हेतु वे उस मूर्ति को उठा कर ले चले। तेरापुर पहुंचने पर वे उस मूर्ति को पहाड़ी पर रख कर जिन मंदिर की वन्दना को गये। लौटकर आने पर जब वे उस मूर्ति को उठाने लगे तब वह नहीं उठी। निदान एक मुनि के उपदेश से उन्होंने उसे वहीं छोड़ा और वैराग्य धारण कर लिया। इनमें से एक भाई तो शुद्ध तपस्या करके स्वर्ग को गया और दूसरा मायाचारी के कारण मर कर हाथी हुआ। स्वर्गवासी भाई अवधिज्ञान से अपने भाई की दुर्गति को जान कर वहां आया और उसे जाति-स्मरण कराया जिसके कारण वह उस वामी की मूर्ति को पूजने लगा। ये समाचार सुनाकर विद्याधर ने करकण्डु को एक और गुफा बनवाने की सलाह दी। करकण्डु ने वहां दो गुफायें और बनवाई।

इसके पश्चात् एक बड़े दुःख की घटना हुई। एक विद्याधर, हाथी का रूप धर कर, आया और करकंडु को भुलाकर मदनावली को हर ले गया। करकंडु शोक में बहुत ही विह्वल हुए, किन्तु एक पूर्व जन्म के संयोगी विद्याधर के समझाने, तथा पुनः संयोग का आश्वासन देने पर समाधान हुए और आगे बढे। वे सिंहल द्वीप पहुंचे और वहां की राज-पुत्री रतिवेगा का पाणिग्रहण किया। उसके साथ जब वे जलमार्ग से लौट रहे थे तब एक भीम-काय मच्छ ने उनकी नौका पर धावा किया। उसे मारने के लिये वे शस्त्र लेकर और मल्ल-गांठ बांध कर समुद्र में कूद पड़े। मच्छ को तो उन्होंने मार डाला, पर वे लौटकर नाव पर न आ सके। उन्हें एक विद्याधरपुत्री हर ले गई। रतिवेगा के शोक का पारावार न रहा। मंत्री झटपट बेड़े को किनारे पर लाया। रतिवेगा ने पूजापाठ प्रारम्भ किया जिससे पद्मावती देवी ने प्रकट होकर उसे आश्वासन दिया। रतिवेगा के दिन वहीं पर धर्म कर्म में बीतने लगे। उधर करकंडु को वह विद्याधरी अपने घर ले गई और अपने पिता की आज्ञा

लेकर उसने उन्हें अपना पति बना लिया। वहां की ऋद्धि का उपभोग करके अपनी नवल वधू सहित करकण्डु पुनः रतिवेगा से आ मिले। अब उन्होंने चोल, चेर और पाण्ड्य नरेशों की सम्मिलित सेना का मुकाबला किया और उन्हें हराकर अपना प्रण पूरा किया। अपना पैर उनके मस्तकपर रखते समय राजा को उनके मुकटों पर जिन प्रतिमा के दर्शन हुये। यह देखकर राजा को भारी पश्चात्ताप हुआ। उन्होंने उन्हें पुनः राज्य देना चाहा, पर वे स्वाभिमानी द्रविडाधिपति यह कह कर तपस्या को चले गये कि अब हमारे पुत्रपौत्रादि ही आपकी सेवा करेंगे। वहां से लौटते हुए करकंडु पुनः तेरापुर आये। यहां उसी कुटिल विद्याधर ने पश्चात्ताप पूर्वक मदनावली को लाकर उन्हें सौंप दी। वे फिर चम्पानगरी को लौट आये और वहां राज्य-सुख भोगने लगे।

एक दिन वनमाली ने आकर खबर दी कि नगर के उपवन में शीलगुप्त मुनिराज का शुभागमन हुआ है। राजा ने नगर में भेरी पिटवाई और भक्तिभाव सहित, पुरजनों के साथ, दर्शन को प्रस्थान किया। मार्ग में उन्होंने एक पुत्रशोक से व्याकुल, हा हा कार में मग्न अबला को देखा जिससे उनके चित्त में संसार की अनित्यता, जीवन की असारता आदि भावनायें उठने लगीं। मुनि के पास पहुंच कर उन्होंने धर्मोपदेश श्रवण किया जिससे उनके चित्त में वैराग्य उत्पन्न होने लगा। फिर उन्होंने मुनिराज से तीन प्रश्न किये, उनके सुंदर शरीर होने पर भी उनके हाथ में कण्डू क्यों हुई, उनके माता पिता में अतिस्नेह होने पर भी उनका वियोग क्यों हुआ, तथा उनकी प्रिया मदनावली को उस खेचर ने क्यों हरा? मुनिराज ने इन प्रश्नों के उत्तर इस प्रकार दिये। पूर्वजन्म में करकण्डु एक सेठ के यहां धनदत्त नामक ग्वाल थे। एक दिन यह ग्वाल भैंसे चराने गया था। उसे एक सरोवर में बड़ा सुंदर कमल दिखा जिसे उसने तोड़ लिया। तब एक देव ने आकर उससे कहा कि तूने यह बड़े साहस का काम कर डाला। अब तेरी खैर इसमें है कि तू इसे जो त्रिभुवन में बड़ा हो उसे चढा देना, नहीं तो मैं तुझे मार डालूंगा। ग्वाल ने विचारा कि मेरा स्वामी ही सब संसार में बड़ा है, उसकी अच्छे अच्छे मनुष्य सेवा करते हैं। इससे उसे ही यह पुष्प चढाना चाहिये यह विचार कर वह सेठ के सन्मुख उपस्थित हुआ और अपना मन्तव्य प्रकट किया। सेठ ने कहा निश्चयतः मुझ से बड़ा राजा है, इसलिये तूँ यह फूल राजा को चढा। जब राजा के समीप वह उपस्थित हुआ तब राजा ने मुनिराज को अपने से बड़ा बताकर उसे उनके पास भेजा और मुनिराज ने जिनेन्द्र भगवान् के। अन्ततः उसने उस फूल से भगवान् की पूजा की जिसके फल स्वरूप उसे करकंडु का उत्तम स्वरूप और अतुल वैभव प्राप्त हुआ, और क्योंकि उसने कीचड़ से लिपटे हुए हाथ से वह कमल चढाया, इससे उसके हाथ में कण्डू हुई।

दूसरे प्रश्न के उत्तर में मुनिराज ने कहा कि पूर्व जन्म में पद्मावती श्रावस्ती नगर के एक सेठ की स्त्री थी। उसने एक ब्राह्मण युवक के साथ दुराचार किया जिससे उसके पति ने विरक्त होकर तपस्या की और वह मरकर चम्पा का धाडीवाहन राजा हुआ। वह ब्राह्मण

मर कर हाथी हुआ। और सेठानी मर कर पुनः स्त्री हुई, उसने पतिवियोग का दुःख भोगा, किन्तु अपनी एक पुत्री के प्रयत्न से अन्त में धर्मध्यान से मरकर वह कौशाम्बी के वसुपाल राजा की पुत्री हुई, अशुभ जन्म के कारण जमना में बहाई गई, पूर्वकर्मानुबंध से धाडीवाहन-द्वारा ब्याही गई, उस हाथी द्वारा हरण की गई और अन्ततः करकण्डु की जननी हुई।

तीसरे प्रश्न का उत्तर मुनिराज ने इस प्रकार दिया कि पूर्व जन्म में करकण्डु के पास एक सुआ था जिसे वे एक पिंजड़े में बडे प्यार से रखते थे। एक दिन उस सुए पर एक सर्प ने धावा किया जिससे करकण्डु ने उसकी रक्षा की और उसे नवकार मंत्र दिया। उस सर्प को भी मरते समय नवकार मंत्र का सुयोग मिल गया जिसके प्रभाव से वह एक विद्याधर हुआ और पूर्व वैरानुबन्ध के कारण उसने मदनावली का हरण किया।

यह वृत्तान्त सुनकर करकण्डु का वैराग्य और भी बढ गया और वे अपने पुत्र वसुपाल को राज्य देकर मुनि होगये। उनकी माता पद्मावती भी अर्जिका हो गई और उनकी रानियों ने भी उन्ही का अनुकरण किया। करकण्डु ने घोर तपस्या करके केवलज्ञान और मोक्ष प्राप्त किया।

## अवान्तर कथाएँ

करकंडचरित की मूल कथा ऊपर कही जा चुकी है। इस कथा के अन्तर्गत नौ और छोटी बड़ी कथाएँ हैं जो करकंडु को नीति सिखाने तथा मूल कथा की किसी बात को समझाने के लिये कही गई हैं। प्रथम चार कथाएँ दूसरी सन्धि में आई हैं और वे उस मातङ्ग-विद्याधर द्वारा करकण्डु की शिक्षा के लिये कही गई हैं। प्रथम कथा ( २, १०-१२ ) में मंत्र-शक्ति का प्रभाव बताया गया है। एक राजा की पुत्री को एक राक्षस हर ले गया था। बहुत समय तक उसे बचाने का कोई उपाय नही निकला। निदान कन्नौज के एक ब्राह्मण और एक वैश्य, दो पथिकों ने मंत्र शक्ति से उस राक्षस को वश में किया, राजपुत्री की रक्षा की और राजा से भारी सन्मान पाया। दूसरी कथा ( २, १३ ) में अज्ञान से विपत्ति का उदाहरण है। दो मित्र धन कमाने घर से बाहर गये थे। मार्ग में एक राक्षस ने उन्हे धर पकड़ा। उनकी बहुत दुर्गति हुई होती किन्तु उसी मार्ग से एक ज्ञानी पुरुष आ निकला जिसने दया कर के उन्हे उस राक्षस के हाथ से बचाया। तीसरी कथा ( २, १४-१५ ) में नीच संगति का कुपरिणाम समझाया गया है। एक होशयार सेठ था। राजा ने उससे कहा कि यदि तुम एक गाथा ऐसी पढ दो जिसमें ओंठ न मिलें तो मैं तुम्हें एक जागीर दे डालूं। सेठ ने एक ऐसी गाथा पढ दी। राजा को बडे संताप के साथ अपना वचन पूरा करना पडा। उस सेठ की एक चेटी से प्रीति होगई। चेटी ने एक बार राजा के मोर का मांस खाने की लालसा प्रकट की। सेठ ने राजा का मोर पकड़कर तो छिपा दिया और किसी दूसरे प्राणी का मांस लाकर उस चेटी को खिला दिया! फिर राजा के प्यारे मोर की तलाश हुई। उस पर इनाम बोला गया। तब उस चेटी ने सेठ का सब हाल राजा को कह सुनाया। राजा ने

तत्क्षण सेठ को फांसी का हुक्म सुना दिया। किन्तु उस होशयार सेठ ने राजा का मोर ला उपस्थित किया और इस प्रकार उस नीच चेटी और क्षुद्र राजा से अपना पिंड छुड़ाया। चौथी कथा ( २, १५-१८ ) में, इसके विपरीत, उच्च संगति का सुफल बताया गया है। एक वार एक राजा शिकार के लिये वन में गया था। भटकते भटकते उसे खूब भूख-प्यास लग आई, पर पास में कुछ न था। निदान उसकी भेंट एक बनिये से होगई जिसने उसे तीन फल खिलाये और पानी पिलाया। राजधानी को लौटकर राजा ने उस बनिये का बड़ा सन्मान किया, उसे अपना मंत्री बना लिया। बनिये की प्रीति एक वेश्या से थी। एकवार उसने राजकुमार को कहीं छिपा दिया, और उसके आभूषण लेजाकर उस वेश्या को दे दिये, और कहा कि इन्हे मैं राजकुमार को मार कर लाया हूं। वेश्या ने अपने प्रेमी के हित की अभिलाषा से कहा, यह बात मुझसे कही सो कही, और किसी से नही कहना। निदान राजकुमार की खोजबीन हुई और किसी ने राजा को यह खबर दे दी कि मंत्री ने उसके प्राण हरण किये हैं। इस पर राजा ने उस मंत्री को बुलाकर कहा–मैं प्रसन्न हुआ। आज तुम्हारे खिलाये हुए उन तीन फलों में से एक का ऋण चुक गया। अब दो फलों का ऋण और बाकी रहा। राजा के ये वचन सुनकर मंत्री ने राजकुमार को ला उपस्थित किया और वे पुनः बड़े प्रेम से रहने लगे।

उपर्युक्त चारों कथाएँ, जान पड़ता है, कवि ने अपने समय की प्रचलित, लोकप्रिय किस्से कहानियों में से ली हैं। या सम्भव है वे स्वयं कवि की सूझ का परिणाम ही हों।

पांचवीं कथा कुछ बड़ी है। वह पूरी छठवीं सन्धि में समाप्त हुई है। इसे तेरापुर में एक विद्याधर ने मदनावली के हरण से विह्वल करकंडु को यह समझाने के लिये सुनाई थी कि पति-पत्नी के निराशजनक वियोग के पश्चात् भी उनका पुनः संयोग हो जाता है। नरवाहनदत्त वत्सदेश का राजा था। एकवार उसकी रानी मदनमञ्जूषा को एक विद्याधर हर ले गया। शोक से विह्वल होकर राजा ने आत्मघात करने की ठान ली और वह पास ही के वन में गया। वहां उसकी भेंट एक विद्याधरी से हुई जिसका प्रेमी विद्याधर एक ऋषिकन्या के शाप से सुआ बन गया था। उस ऋषिकन्या ने दयालु होकर यह भी वतला दिया था कि जब नरवाहनदत्त का विवाह रतिविभ्रमा नामकी विद्याधरपुत्री से हो जायगा तब वह पुनः विद्याधर रूप पा जावेगा। यह सुनकर नरवाहन वड़े विस्मय में पड़ गये। इतने में ही वहां एक और विद्याधरी आई जो रतिविभ्रमा का चित्रपट लिये थी। उसने कहा कि रतिविभ्रमा ने अपने पिता द्वारा हरकर लाई हुई एक स्त्री से नरवाहनदत्त का नाम सुना है तभी से वह उनके लिये छटपटा रही है। फिर वह विद्याधरी नरवाहन को विजयार्ध पर्वत पर ले गई। वहां नरवाहन ने अपनी हरी गई पत्नी को भी पा लिया और रतिविभ्रमा तथा उसकी अनेक सखी सहेलियों के साथ विवाह कर लिया। फिर धीरे धीरे वे समस्त विद्याधरों के अधिपति बनगये।

नरवाहनदत्त की कथा संस्कृत साहित्य में प्रसिद्ध है। सोमदेवकृत कथासरित्सागर, क्षेमेन्द्रकृत बृहत्कथामञ्जरी और बुद्धस्वामीकृत बृहत्कथा-श्लोकसंग्रह में यही कथा बड़े विस्तार से पाई जाती है। इसी कथा को सबसे पहले गुणाढ्य कवि ने पैशाची भाषा में अपनी बृहत्कथा में रचा था। यह पैशाची भाषा की बृहत्कथा अब नहीं मिलती। सम्भव है हमारे कवि के समय तक वह बृहत्कथा लुप्त न हुई हो और उसी के आधार पर उन्होंने अपनी कथा लिखी हो, क्योंकि उपर्युक्त प्राप्य ग्रंथों की कथा से करकण्डचरित में लिखी गई कथा में कुछ भेद पड़ता है। इस कथा में मदोन्मत्त मदनामर विद्याधर के, एक ऋषिकन्या के शाप से, सुआ बन जाने की जो वार्ता कही गई है उससे हमें बाण कवि कृत कादम्बरी में महाश्वेता की कथा का स्मरण आये विना नहीं रहता। बाण ने भी अपनी कथा बृहत्कथा के आधार पर ही लिखी थी।

नरवाहनदत्त की कथा के अन्तर्गत ही हमारी छठवीं अवान्तर कथा है [ ६, ४-७ ] जिस के द्वारा अपने पिता की मृत्यु के शोक से व्याकुल नरवाहनदत्त का एक मुनिराज ने सम्बोधन किया है। माधव और मधुसूदन भाई भाई थे, पर उनमें बड़ा वैर था। दिनों के फेर से माधव यहां तक दरिद्री हो गया कि उसे भोजन-वस्त्र का भी कष्ट होने लगा। माधव की स्त्री ने उसे मधुसूदन का आश्रय लेने की सलाह दी। पहले तो माधव ने अपने स्वाभिमान का ख्याल करके इन्कार कर दिया किन्तु पीछे स्त्री के समझाने पर और अपनी दुर्दशा से विह्वल होकर वह मान गया। मधुसूदन ने उनका बड़ा आदर सत्कार किया और उन्हें प्रेम से रक्खा, किन्तु माधव के हृदय की ईर्षाग्नि शान्त न हुई। एक दिन वह घर से निकल भागा और प्रयाग में जाकर उसने यह निदान बांध कर, अनशन द्वारा, अपना प्राणान्त कर डाला कि मर कर मैं मधुसूदन के यहाँ पुत्र होऊँ और फिर उसका प्रेम बढाकर मर जाऊँ जिससे उसे घोर क्लेश हो। हुआ भी ऐसा ही। मधुसूदन पुत्रशोक में मरने को तत्पर होगया तब उसे एक विद्याधर ने माधव के पूर्वभव का हाल सुनाकर उसके चित्त को शान्त किया। इस प्रकार ये पितापुत्रादि सम्बंध सब निदान के कारण हैं इनमें हर्ष या शोक नहीं मानना चाहिये।

सातवीं अवान्तर कथा ( ७, १-४ ) शुभ-शकुन की है जिसे विद्याधर ने करकण्डु को सुनाई थी। एक दरिद्री ब्राह्मण को मार्ग में एक मुनि के दर्शन हुए जिससे वह खुशी के मारे नाचने लगा। एक क्षत्रिय कुमार घोड़े पर सवार वहां से निकला और उस ब्राह्मण को नाचते देख उसने हाल पूछा। ब्राह्मण ने कहा मुझे वन में मुनि-दर्शन का शुभ शकुन हुआ है जिसके फल स्वरूप मुझे राज्य मिलेगा। क्षत्रिय कुमार ने ब्राह्मण से कह सुन कर उस शकुन का फल आप ले लिया और बदले में अपना घोड़ा और आभूषण दे डाले। ब्राह्मण चला गया और क्षत्रिय कुमार ने वन में प्रवेश किया। वहां सुदर्शना देवी, स्त्री का रूप धर के, साथ हो गई। उन्होंने एक अन्धकूप देखा जिसमें एक सांप और मेंडक लड़ रहे थे। युवक ने अपनी देह से एक मांस का टुकड़ा काटकर उनके

बीच डाल दिया। उसके साहस से प्रसन्न होकर वे दोनो भी मनुष्य का रूप धारण कर उसके साथ होगये। एक राजा ने उन्हे देखा और वह उस स्त्री के रूप पर मोहित हो गया। उसने युवक को एक कुए में ढकेल दिया, और उस स्त्री से प्रेम करना चाहा। इतने में ही उसे एक सर्प ने डस लिया और वह मर गया। स्त्री ने उस युवक को कुए से निकाला और पश्चात् उसका मृत राजा के स्थान पर राज्याभिषेक होगया। सुदर्शना देवी शकुन का यह फल देकर चली गई।

आठवीं अवान्तर कथा अरिदमन की है, जिसे पद्मावती देवी ने करकंड के समुद्र में विद्याधरी द्वारा हरण किये जाने के शोक से व्याकुल रतिवेगा को सुनाया था (८, १-१६)। अरिदमन उज्जैन का राजा था। एक विद्याधर ने सुआ का रूप धरकर अपने को एक ग्वाल द्वारा उस राजा के हाथ बिकवा दिया। सुआ ने राजा को बताया कि उसके मंत्री के पास एक बड़ा सुंदर और प्रतापी घोडा है। राजा ने मंत्री से इसे प्राप्त किया और सुआ सहित उसपर सवार हुआ। एक चाबुक मारी कि घोड़ा उड़कर समुद्रपार एक द्वीप पर जा पहुंचा। वहां राजा ने बहुतसी कन्याओं को जलक्रीडा करते हुए देखा और उनमें प्रधान रत्नलेखा से उसने विवाह कर लिया। एक दिन रत्नलेखा ने कहा कि मैं आपका पितृगृह देखना चाहती हूं। तब राजा ने एक नौका निर्माण कराई और राजा-रानी, सुआ और घोड़ा सहित, उस पर बैठ कर चल दिये। विपरीत वायु के कारण नाव एक उजाड़ द्वीप पर जा पहुंची। वहां उन्हे रात-बसेरा करना पड़ा। रात्रि को ही नाव को कोई चुरा ले गया। तब सुए की सलाह से राजा ने लकड़ी काट और उन्हें बांधकर एक डोंगी बनाई और वे चारों उसपर बैठकर चले। समुद्र की लहरों से डोंगी के बन्धन टूट गये और वे चारों बिछुड़ गये। सुआ उड़ गया, घोड़ा कहीं गया, राजा कोकन पहुंचे और रानी खंबायत बन्दर पर पहुंची। वहां उसे एक कुट्टिनी के यहां आश्रय मिला। उसने यह प्रण किया कि जो कोई मुझे सार-पांसे खेलने में हरा देगा उससे ही मैं प्रेम करूंगी। किन्तु उससे कोई भी पुरुष नहीं जीत पाया। एक दिन वह सुआ उड़कर उसके घर आगया और उनकी पहिचान हो गई। उसकी द्यूतक्रीडा की कीर्ति चारों ओर फैल गई। कोकन में अरिदमन ने भी समाचार सुने। वे आये। खेल हुआ और उन्होंने रत्नलेखा को हरा दिया। रत्नलेखा बहुत व्याकुल हुई, किन्तु इसी क्षण उनकी परस्पर पहचान हो गई और वे मिलकर बहुत खुशी हुए। एक दिन एक ठक्क वहां घोड़े बेचने लाया। उनमें अरिदमन ने अपना घोड़ा पहचान कर खरीद लिया। इस प्रकार वे सब बिछुड़े प्रेमी एक बार फिर मिलकर अपने घर आनन्द से आगये।

इस कथा के प्रारम्भ में जो सुए की कहानी है वह एक प्रकार से स्वतंत्र ही है (८, ३-८)। एक विद्याधर सुए का रूप धर कर उज्जैन के पास पर्वत पर रहता था। उसने राजा के मंत्री की घोड़ी को पर्वतपर चरते व उसे गर्भवती होती हुई देखा था। एक दिन उसने एक ग्वाल से कहा कि मुझे ले चल और पांच सौ सुवर्ण मुद्राओं में राजा को बेच दे।

ग्वाल उसे लेकर उज्जैनी में आया। नगर के मार्ग में एक और बात देखने में आई। एक वेश्या एक सेठ को पकड़े पकड़े फिरती थी और कहती थी कि मैने तुम्हारे जेठे लड़के को स्वप्न में अपनी लड़की के साथ देखा है, इस लिये तुम मुझे धन दो। सेठ वेचारा बड़ी विपत्ति में पड़ा था। सब लोग तमाशा देख रहे थे, पर किसी कि कुछ अक्ल काम नही करती थी कि क्या किया जावे। निदान सुए ने इस झगड़े का निपटारा किया। उसने सेठ से धन मंगाया। और एक दर्पण में उसकी छाया डालकर कुट्टिनी से कहा, ले बहिन, तेरा धन लेले। कुट्टिनी ने कहा, रे नगोड़े सुए! कहीं दर्पण का प्रतिबिम्ब भी लिया जा सकता है? सुए ने तुरंत उत्तर दिया, कहीं स्वप्न की बात प्रत्यक्ष हुई है? इस प्रकार सेठ को उस झंझट से छुड़ाकर यह सुआ राज दरबार में पहुंचा। उसने पांव उठाकर राजा को आशीर्वाद दिया और अपनी यह कपटकहानी सुनाई कि हम पांच सो सुए एक सेमर के झाड़ में रहते थे। एक वार एक भीलों के समूह ने आकर हम सब को जाल में फंसा लिया। तब मैंने अपने सब साथियों को यह सलाह दी कि मृतवत् होकर पड़ जावो। उनके ऐसाही करने पर भीलों ने उन्हे मरा जानकर अपना फंदा हटा लिया और सब सुए उड़ गये। मैं उड़कर एक तपस्वियों के वाड़े में पहुंचा और वहां मैंने सब शास्त्रपुराण सीखे।

इस कथा को पढकर भी बाण-कृत कादम्बरी के सुए का ध्यान आता है, जो ऐसा ही विद्वान् था और जिसे एक चाण्डाल कन्या, उज्जैनी में ही, राजा शूद्रक के दरबार में लाई थी। वही सेमर का झाड़, वही भीलों का जत्था, वही सुओं पर आपत्ति और इस सुए का तापसों के वाड़े में पहुंचने की वार्ता, दोनों में विद्यमान है। यह कथा भी कथासरित्सागर में है और बृहत्कथा में भी रही होगी। किन्तु हमारी कथा में सुए के बचने का उपाय भिन्न है। इस उपाय में वह हितोपदेश की काक और हरिण वाली कहानी से समानता रखती है। लिखते समय सम्भवतः कवि के ध्यान में उक्त दोनों कथाओं का सम्मिश्रण होगया है।

अन्तिम अवान्तर कथा मुनिराज ने करकंड की माता पद्मावती को यह वतलाने के लिये सुनाई है कि भवांतर में स्त्रीलिंग का परिवर्तन भी हो सकता है। [ १०, १८-२२ ] उज्जैन के राजा की सुमित्रा नाम की पुत्री थी। उस ने उपवास के फल से मर कर एक ब्राह्मण के घर में लड़के का जन्म पाया, किन्तु पिता की मृत्यु उसके गर्भकाल में ही होगई। विधवा स्त्रियों के छोटे लड़के अक्सर बड़े नटखटी हो जाते हैं। ऐसा यह भी हुआ। एक वार अपनी माता से लड़कर वह घर से भाग गया और वन में एक पुरानी मढिया में रात-बसेरा किया। वहां रात्रि को विद्याधरियाँ आईं जिनमें से एक का चीर उसने उड़ा दिया। उसे लेकर वह घर आया। माता ने उसे एक सेठ को बेंच दिया और सेठ ने उसे राजा को भेंट किया। राजा को उसके ओड़ मिलाने की अभिलाषा हुई और अन्त में उसी ब्राह्मण पुत्र को यह काम सौंपा गया। इस वार वह एक डंडा लेकर वन में गया और एक राक्षसी को वश में कर लाया। उससे उसके जोड़ का कपडा लेकर उसने राजा को दिया। राजा की

उस पर प्रसन्नता बढ़ गई। यह बात मंत्री को सहन न हुई। उसने रानी को उभाड़ा और उस ब्राह्मण के प्राण लेने की दृष्टि से कहीं शेरनी का दूध और कहीं बोलता हुआ पानी लाने के लिये उसे भिजवाया। पर राक्षसी की सहायता से ब्राह्मण ने सब कुछ ला दिखाया। निदान राजा को मंत्री का कपटजाल ज्ञात होगया। उसने उसे मंत्री-पद से निकाल दिया और उस ब्राह्मण को मंत्री बनाया। अन्त में उस ब्राह्मण ने वैराग्य धारण कर लिया, और अगले भव में वह अर्जुन हुआ। इस प्रकार उपवास के प्रभाव से सुमित्रा अर्जुन होगई।

इस कथा को कवि ने कोई परियों की कहानियों में से लिया है। यही कथा और परिवर्धित रूप में भावचन्द्र सूरि के शान्तिनाथ चरित में भी पाई जाती है।

ये नौ अवान्तर कथायें करकण्डचरित के लगभग चौथाई भाग में आई हैं।

## कथा के नायक

इस ग्रंथ में यह बतलाया गया है कि पञ्च-कल्याण-विधान के प्रभाव से किस प्रकार एक ग्वाला अगले भव में राज्य-सुख को पाकर मोक्षगामी हुआ। इस ग्रंथ के कथानायक का स्थान बड़ा अद्वितीय है। वे दिगम्बर सम्प्रदाय में ही नहीं, श्वेताम्बर सम्प्रदाय में भी माने गये हैं। यही नहीं, किन्तु बौद्धों ने भी उन्हे अपना एक महात्मा माना है। बौद्धों के जातक साहित्य में वे करण्डु या करकंडु के नाम से प्रसिद्ध हैं। उन्हे वे प्रत्येकबुद्ध मानते हैं। प्रत्येकबुद्ध उन्हे कहते हैं जो स्वयं केवलज्ञान प्राप्त कर लें, किन्तु बिना धर्मोपदेश किये ही, शरीरान्त कर, मोक्ष चले जावें। इस प्रकार के चार प्रत्येकबुद्ध बौद्धों ने माने हैं, करकंडु, नग्गई, नमि और दुर्मुख, और इन चारों की कथाएँ पाली साहित्य में पाई जाती हैं। किन्तु बौद्धों की करकण्डु-कथा और वर्तमान कथा में उनके जन्मस्थान व मातापिता के नाम तथा स्वयंबुद्धत्व के अतिरिक्त और कोई साम्य नहीं है। श्वेताम्बर सम्प्रदाय में भी वे चारों प्रत्येकबुद्ध माने गये हैं और उनकी कथाओं पर बहुतसा साहित्य निर्माण हुआ है। उनका सब से पुराना उल्लेख उत्तराध्ययन सूत्र में है, और, कथाएँ उसकी टीकाओं में पाई जाती हैं। इन कथाओं से वर्तमान ग्रंथ की मूल कथा का बहुत कुछ साम्य है, केवल उन कथाओं में करकण्डु की दक्षिण विजययात्रा का हाल नहीं पाया जाता। छोटी मोटी बातों में कई जगह भेद भी है। उदाहरणार्थ, जब हाथी राजा दधिवाहन और रानी पद्मावती को लिये भागा जा रहा था तब, देवेन्द्र कृत श्वेताम्बर कथा के अनुसार, राजारानी दोनो ने यह निश्चय किया था कि वे एक वृक्ष की डाली पकड़कर बच जावेंगे। किन्तु जब अवसर आया तब राजा तो डाल पकड़ सके, पर रानी स्वभावतः इस काम में फुर्ती न दिखा सकी, और हाथी की पीठ पर ही रह गई। किन्तु हमारे ग्रंथ में कहा गया है कि रानी के समझाने पर राजा अपनी गर्भवती प्रिय स्त्री को भाग्य के भरोसे छोड़कर केवल अपने प्राण बचाने पर राजी होगया। यह सच्चे धीरोदात्त नायक का लक्षण नहीं है। मेरा ख्याल है कि कनकामर ने अपना ग्रंथ

पहले लिखा है और श्वेताम्बर कथाकारों ने पीछे। यदि कनकामर को उपर्युक्त वर्णन ज्ञात होता तो वे निश्चय उसे ही स्वीकार करते। श्वेताम्बर कथा में पद्मावती एक मुनि की सहायता से दन्तीपुर में पहुंची थी, वहां वह एक अर्जिकाश्रम में रही, उसने गुप्त रूप से पुत्र प्रसव किया और उसे श्मशान में जा डाला जहां एक चांडाल ने उसकी रक्षा की। कनकामर के वर्णन में, पद्मावती को वन से माली अपने घर ले गया था। वहां से निकाली जाकर उसने श्मशान में ही प्रसव किया था। पुनः, श्वेताम्बर कथा में करकण्डु के वाटधानक निवासी चांडालों को ब्राह्मण बनाने तथा एक अपने प्यारे सांड की वृद्धावस्था देखकर वैराग्य धारण करने का उल्लेख है जो कनकामर के वर्णन में नहीं है। पाली जातक में एक वृक्ष की दुरवस्था देखकर करण्डु को वैराग्य हुआ कहा गया है। कनकामर के अनुसार उन्हे एक पुत्रवियोग से विह्वल स्त्री को देखकर वैराग्य हुआ।

दिगम्बर साहित्य में उपर्युक्त चारों प्रत्येकबुद्धों का उल्लेख तो मुझे अभीतक देखने को नहीं मिला और न ऐसा ही कहीं पढा जहां करकण्डु को ही स्पष्टतः प्रत्येकबुद्ध कहा हो। पर प्रत्येकबुद्धों की महिमा के कुछ उल्लेख अवश्य देखने में आये हैं। उदाहरणार्थ, जयसेनकृत प्रतिष्ठापाठ में उन महात्माओं को अर्घ चढाया गया है जो अन्योपदेश के विना ही संयम की उच्च कोटि को पहुंच जाते हैं, और प्रत्येकबुद्ध-ऋद्धि को प्राप्त कर लेते हैं। उनका थोड़ा सा स्मरण करने से भी पापों का नाश होता है' (प्र. पा. ६७२)। एक संस्कृत सुकुमाल चरित में कहा गया है कि अंगपूर्वप्रकीर्णकों की रचना गणधर, श्रुतकेवली प्रत्येकबुद्ध योगीन्द्रों ने की थी। कनकामर ने भी करकण्डु को कहीं प्रत्येकबुद्ध की संज्ञा नहीं दी। यह कथा दिगम्बर साहित्य में मुझे श्रीचंद्र-कृत कथाकोष, रामचन्द्र-मुमुक्षु-कृत पुण्याश्रवकथाकोष और नेमिदत्त-कृत आराधना-कथाकोष में भी देखने मिली है। वहां भी मेरी दृष्टि में प्रत्येकबुद्ध का उल्लेख नहीं आया। इस विषय का संस्कृत में एक पूरा ग्रंथ मेरे देखने में आया है। वह है करकण्डु चरित्र जिसे शुभचन्द्र ने सकलकीर्ति की सहायता से संवत् १६११ में रचा था। यह ग्रंथ संस्कृत पद्य में है और पन्द्रह सर्गों में समाप्त हुआ है। कर्ता ने उसे ऐसे वचनों से प्रारम्भ और समाप्त किया है जिनसे जान पड़ता है कि वे एक स्वतंत्र ग्रंथ रचने का दावा करते हैं। पर मैंने इस ग्रंथ का कनकामर के ग्रंथ से मिलान किया तो विदित हुआ कि वह इसका अनुवाद मात्र है। मूल कथा तो पूरी वैसी की वैसी है ही, अवान्तर कथायें भी वहां ज्यों की त्यों विद्यमान हैं। कर्ता ने सिद्धसेन समन्तभद्रादि का स्मरण तो अवश्य किया पर जिसके काव्य को साम्हने रखकर वे कीर्ति के ग्राहक बने उसका कहीं कुछ उल्लेख करने में न जाने क्यों लज्जा गये? इस ग्रंथ में भी प्रत्येकबुद्ध का उल्लेख देखने में नहीं आया। रैधू, जिनेन्द्रभूषण भट्टारक और श्रीदत्त पंडित कृत करकंडुचरितों का भी उल्लेख भंडारों की सूचियों में पाया जाता है।

इस बात की खोज करने की आवश्यता है कि दिगम्बर जैनियों ने उपर्युक्त चार प्रत्येक बुद्ध माने हैं या नहीं, तथा बौद्धों और श्वेताम्बरों, दोनों ने उन्हे ठीक उसी प्रकार कब और क्यों मान लिये।

करकण्डु की इस अपूर्व मानता परसे मुझे उनके समय के सम्बध में कुछ अनुमान होता है। बौद्ध उन्हे महत्मा बुद्ध से पूर्व हुए स्वीकार करते हैं, और जैन उन्हे भगवान् पार्श्वनाथ के तीर्थ में अर्थात् महावीर स्वामी से पूर्व हुए मानते हैं। जिस महात्मा के सम्बध में दो तीन भिन्न भिन्न धार्मिक सम्प्रदायों में समान आस्था हो उसे यह समझना आवश्यक है कि वह उन साम्प्रदायिक भेदों के उत्पन्न होने से पूर्व ही हुए होंगे। अतः करकण्डु महाराज को हम यदि पार्श्वनाथ के तीर्थ में अर्थात् लगभग ईस्वी पूर्व ८०० से ५०० के बीच हुए मान लें तो अयुक्तिसंगत न होगा।

## तेरापुर और वहां के लयन [ गुफाएँ ]

ग्रंथ की चौथी और पांचवीं सन्धियों में करकण्डु महाराज के तेरापुर पहुंचने, वहां की पहाड़ी में एक गुफा और उसमें विराजमान पार्श्वनाथ भगवान् का दर्शन करने, गुफा में एक जलवाहिनी प्रकट कराने, तथा वहां तीन और गुफाओं के बनवाने का विशद वर्णन है। यदि कनकामर का वर्णन सच है तो ये गुफायें आज भी किसी न किसी रूप में वर्तमान होना चाहिये? पर उनका पता लगाने से पूर्व तेरापुर कहां था इसका निश्चय होना चाहिये। करकंडु अंगदेश की चम्पापुरी से चोल, चेरादि दक्षिण के राज्यों की तरफ जा रहे थे तभी उन्हे तेरापुर मिला था। अतः दक्षिणापथ में ही उसे होना चाहिये। खोज करने से हैदराबाद राज्य के उस्मानाबाद जिले में एक 'तेर' नामका स्थान मिला है। यह उस्मानाबाद शहर, जिसका अभी कुछ ही पूर्व धाराशिव नाम था, से बारह मील उत्तर पूर्व की ओर है। वहां अब चौदह वाडियां ( छोटे छोटे ग्राम ) बसे हुए हैं। इसी 'तेर' को डाक्टर फ़्लीट ने इतिहास प्रसिद्ध, प्राचीन तगरपुर ठहराया है। मेरा अनुमान है कि यही कनकामर कवि का तेरापुर है। कवि के दिये हुए वर्णन और इस स्थान की परिस्थिति के सूक्ष्म मिलान से इस अनुमान में कोई सन्देह नहीं रहता। कनकामर के अनुसार करकण्डु तेरापुर से दक्षिण की ओर जाकर ठहरे थे। वहां से कुछ दूर पश्चिम की ओर एक पहाड़ी के चढाव पर उन्हे वह गुफा मिली। वहीं एक तालाब के होने का भी उल्लेख है। आज भी ये सब बातें उसी प्रकार विद्यमान हैं। तेर के पास पहाड़ी भी है। उसकी बाजू में गुफायें भी हैं। एक तालाब भी मौजूद है। इस तालाब में कमल भी होते थे जो कुछ वर्षों से नष्ट होगये हैं। अब वहां की गुफाओं का वर्णन देखिये। करकंडु ने जिस गुफा के दर्शन किये उसे कवि ने 'सहसखंभलयन' कहा है। कविता में सहस्र का अर्थ साधारणतः अनेक, बहुत से जिनकी संख्या बिना सावधानी से गिने न जानी जा सके, लेना चाहिये। वर्तमान प्रधान गुफा बड़ी विशाल है। इसका बरामदा

७८ फुट लम्बा और १०१ फुट चौड़ा है जिसमें पुराने ७-८ खंभे रहे होंगे। एक बाजू में कुण्ड वाला कमरा है जिसमें दो खंभे हैं। पांच दरवाजे भीतर शाला में जाने के लिये हैं। यह शाला ८५ फुट लम्बी और लगभग उतनी ही चौड़ी चौकोर आकार की है। यहां ३२ खंभे दोहरे चौकोर आकार में हैं, १२ भीतरी चौकोर में और २० बाहरी। इस वृहत् शाला की प्रत्येक बाजू में आठ आठ कमरे हैं जो प्रत्येक ९ फुट चौकोर है। फिर गर्भगृह कोई २० फुट लम्बा और १५ फुट चौड़ा है। यहां पांच फुट की पार्श्वनाथ भगवान् की काले पाषाण की पद्मासन मूर्ति विराजमान है। इस गुफा को यदि कवि सहसखंभ कहे तो कोई बड़े आश्चर्य की बात नहीं है।

कवि ने गुफा के भीतर एक जलवाहिनी प्रकट होने का वर्णन किया है। जब करकण्डु ने गुफा की मूर्ति के दर्शन किये तो सिंहासन पर उन्हे एक गांठ दिखी। उस गांठ को उनने तुड़वाई और वहां से एक भारी जल का फव्वारा निकल पड़ा। गुफा के भीतर अब भी जलकुंड है। जिस कमरे में जलकुंड है वह १७ फुट लम्बा और १२ फुट चौड़ा है। इसी कमरे में एक सप्तफणी नाग सहित पार्श्वनाथ भगवान् की प्रतिमा है। दो पाषाण और भी हैं जिनपर भी जिनप्रतिमाएँ खुदी हैं। कमरे के भूतल में दो छिद्र भी हैं जिनका सम्बन्ध कुंड से है। जान पड़ता है, करकण्डु के समय में यही गर्भगृह था। वर्तमान गर्भगृह में जो मूर्ति है सम्भवतः वही करकण्डु को पहाड़ी के ऊपर वामी में गड़ी हुई मिली थी। बड़ी शाला की बाजू के एक कमरे में भी जमीन में एक छिद्र है जो सदैव पानी से भरा रहता है। इससे कनकामर द्वारा वर्णित जलवाहिनी के प्रकट होने की बात भी सत्य प्रतीत होती है।

कवि ने कहा है कि जलवाहिनी प्रकट कराने से पूर्व करकंडु ने एक लयन चिनवाई और फिर विद्याधर के कहने से दो और लयन बनवाई। मैंने लयन चिनवाने का तात्पर्य मूल के प्रसङ्गानुसार 'पुरानी लयन की मरम्मत करवाई' ऐसा लिया है। किन्तु यह भी सम्भव है कि जलवाहिनी से समस्त गुफा के नष्ट होजाने के भय से करकंडु ने पहले भी एक नई ही गुफा निर्माण कराई हो और दो फिर पश्चात्। इस प्रकार पुरानी गुफा सहित चार गुफाएँ हुईं। ये ही चार गुफाएँ पहाड़ी के इस भाग में आजतक विद्यमान हैं। यदि करकंडु द्वारा बनवाई दो ही नई गुफाई मानी जावें तो तीसरी गुफा किसी ने और पीछे बनवाई होगी। इन सब गुफाओं में जहां प्रतिमाएँ हैं वहां अधिकतः पार्श्वनाथ भगवान् की ही हैं, महावीर भगवान् की तो एक भी प्रतिमा नहीं है। इससे भी इस संस्थान के पार्श्वनाथ भगवान् के तीर्थ में निर्माण किये जाने की बात पुष्ट होती है।

इस प्रकार सिद्ध होता है कि कनकामर द्वारा उल्लिखित तेरापुर यही 'तेर' है तथा करकण्डु की निर्माण कराई हुई गुफाएँ वर्तमान गुफाएँ ही हैं। इनके समीप जो धाराशिव नाम का नगर बसा है, सम्भवतः उसका नाम इसी जलधारा के कारण पड़ा। करकण्डु ने



२. तेरापूर की गुफा नं. १
Cave No. 1 at Terapura ( Dhārāsiva ).

( Page 43, intro. )

तेरापुर के राजा का नाम शिव सुना था। शुभचन्द्र ने तेरापुर के दो भिल्लों 'धारा' और 'शिव' नामधारियों का उल्लेख किया है। यह भी सम्भव है कि वहां कोई शिव का मंदिर बनने से वह नाम पड़ा। मूल गुफा के साम्हने जो आजकल शिव का मंदिर है वह बहुत प्राचीन नहीं है।

## पहली गुफा किसने बनवाई ?

अब प्रश्न यह उपस्थित होता है कि जिस प्राचीन गुफा को करकण्डु ने तेरापुर में बनी पाई वह किस ने बनवाई होगी। यह प्रश्न करकण्डु को भी उपस्थित हुआ था और उन्हे एक विद्याधर ने इसका उत्तर दिया था। सौभाग्य से कनकामर ने उस का वर्णन अपने ग्रंथ में किया है। विद्याधर ने करकण्डु से कहा था कि दक्षिण विजयार्ध में नील और महानील नामके दो विद्याधर भ्राता राज्य करते थे। शत्रुओं से पराजित होकर वे वहां से भागे और तेरापुर आये। यहां उन्होने धीरे धीरे एक राज्य स्थापित कर लिया। एक मुनि ने उन्हे जैन धर्म का उपदेश दिया और उन्होंने फिर वह गुफा-मंदिर बनवाया। है तो यह पौराणिक कथा, किन्तु खोज करने से इसमें कुछ ऐतिहासिक तथ्य प्रतीत होता है। आठवीं शताब्दि और उसके पश्चात् के कई शिलालेखों में एक शिलाहार नाम के राजवंश का उल्लेख मिलता है। इनकी तीन शाखाओं ने क्रमशः उत्तर कोकण, दक्षिण कोकण तथा कोल्हापुर के आसपास राज्य किया। तीनों शाखओं के राजाओं ने अपने शिलालेखों में अपने को 'जीमूत वाहन विद्याधर के वंशज' तथा 'तगरपुर के अधीश्वर' कहा है। इससे विदित होता है कि उनके पूर्वजों ने कभी तगरपुर में राज्य किया होगा। तगरपुर वही 'तेर' व कनकामर का तेरापुर सिद्ध हो चुका है। अतएव शिलाहार वंश के सम्बन्ध की उक्त दो बातों पर से ऐसा प्रतीत होता है कि यह वंश सम्भवतः कनकामर द्वारा कथित नील महानील से ही चला। कथासरित्सागर में वर्णन है कि जीमूतवाहन विद्याधरों का राजा था। उसने एक वार अपने दान और त्याग की बड़ी प्रशंसा की इसी से वह पदभ्रष्ट हो गया। वहीं पर दक्षिण विजयार्ध या वेद्यर्ध का भी वर्णन है, और बताया गया है कि हिमाचल पर्वत की दो श्रेणियां हैं, कैलाश से उत्तर की श्रेणी उत्तर वेद्यर्ध और दक्षिण की दक्षिण वेद्यर्ध कहलाती है। कथासरित्सागर से यह भी पता चलता है कि एक वार वत्सदेश के नरवाहनदत्त और विजयार्ध के विद्याधरों के बीच बड़ा घोर युद्ध हुआ था जिसके अन्त में विद्याधर हार गये और नरवाहनदत्त के अधीन हो गये। सम्भवतः यही शत्रुबल था जिससे पराजित होकर नील और महानील विद्याधर दक्षिण को गये। पद्मगुप्त-कृत नवसाहसांकचरित नामक संस्कृत काव्य में नर्मदा के दक्षिण में एक विद्याधर राजकुल का उल्लेख है। इन विद्याधरों ने मालवा के सिन्धुराज की सहायता की थी। इस प्रकार कनकामर की कही हुई बातों की अन्य ग्रंथों तथा शिलालेखों से भी पुष्टि होती है। इससे अनुमान होता है कि सम्भवतः नील महानील के वंशज ही शिलाहार वंश के नाम से

प्रसिद्ध हुए, और या तो स्वयं नील महानील ने ही या उनके किसी वंशज ने तेरापुर की प्राचीन गुफा बनवाई। इतिहास में पता नहीं चलता कि इस वंश का राज्य तेरापुर में कब रहा। वह बहुत प्राचीन काल में रहा होगा। इससे भी उन गुफाओं के पार्श्वनाथ के तीर्थ में बनने की बात अयुक्ति-संगत सिद्ध नहीं होती।

जिस पार्श्वनाथ की मूर्ति को करकण्डु ने पहाड़ी के ऊपर वामी में से निकालकर गुफा में स्थापित की उस के सम्बंध में कहा गया है कि दो अन्य विद्याधर उसे मलयदेश में पूदी पर्वत पर रावण के एक वंशजद्वारा बनवाये हुए जिन मंदिर से लाये थे। यह पूदी पर्वत सम्भवतः वर्तमान मलावार के अन्तर्गत पोदियल नाम की पहाड़ी ही होगी।



# INTRODUCTION



## CRITICAL APPARATUS

In preparing the present edition of Karakaṇḍacariu the editior has fully collated four MSS. ( D J N S ) and has consulted one recent MS ( J2 ). They are as follows:—

### MS. D

This ms. is deposited in Bābā Dulichand's Bhaṇḍār in the Terāpanthi Digambara Jaina temple of Jaipur. It was collated on the spot. Leaves 61; size $10\frac{1}{2}'' \times 4\frac{3}{4}''$; lines per page 12; letters per line about 37; margin right and left $1\frac{1}{4}''$, top and bottom $\frac{3}{4}''$. Leaves No. 12 and 60 as well as 62 on which the colophon was obviously continued are missing. The incomplete colophon is as follows:—

|| छ || समाप्तमिदं करकंडचरित्रं || छ || छ ||

संवत् १५९७ वर्षे शाके १४६१ प्रवर्तमाने दक्षिणायने श्रीसूर्ये फाल्गुणमासे कृष्णपक्षे द्वादश्यां तिथौ रविवारे मूलनक्षत्रे श्रीमूलसंघे नंद्याम्नाये बलात्कारगणे सरस्वतीगच्छे श्रीकुंदकुंदाचार्यान्वये भट्टारक श्रीपद्मनन्दिदेवास्तत्पट्टे भ० श्री शुभचन्द्रदेवास्तत्पट्टे भ० श्री जिनचन्द्रदेवास्तत्पट्टे भ० श्री प्रभाचन्द्रदेवास्तत्शिष्यमंडलाचार्य श्री धर्मचन्द्रदेवास्तदाम्नाये खंडेलवालान्वये गोधागोत्रे साहानांदा तद्भार्या नयणश्री तत्पुत्र साह मेहा तद्भार्ये द्वे प्रथमा मेहादे द्वितीया सुहागदे तत्पुत्रौ द्वौ प्रथम साहकरमा......( Incomplete )

From this we learn that the ms. was completely copied on Sunday the 12th of the dark fortnignt of the month Phālguṇa in samvat 1597 equivalent to A. D. 1540, for a layman of the Khandelwal caste and Godhā gotra whose spiritual genealogy was as follows:—

Kundakundācārya
⋮
Padmanandi
|
Subhacandra
|
Jinacandra
|
Prabhācandra
|
Dharmacandra ( A. D. 1540 )

